कराई—वसत दिसा थाहरै चूप हुवै सो फुरमानी। ताहरां भीतर सूं जवाव मेल्यिौ सु ले सुजाण डेरै आइयी। कूच करि वहिर हुवा।

उठा सू कुवर मुलकगिरी नै असवार हुवा। मुलक घूमिया, सारा रस्त किया। मुलक दोय-तीन दूजा नया वसाया। वरस दोय सूं कुवर फतह कर पाछा घरै पधारिया। दीवाण सुन्दरदास ऊपरि काम रो मुद्दो छै। साह सुन्दरदास रो वेटो साह वेणीदास, तिको कुवर रै हजूर रहै। वडो सांमवरमी, वडो वुद्ध[1] राखण-हार[2] छै। वड़ा मुतसद्दी छोटा-मोटा कामदारां सू सुख राखै छै। आपो-आपरै हवाल मे सव खवरदार रहै। राजा रो राज दिचित्र कुंवर भारी थानियौ, वडी दौलत वधारी। लोक वहोत सुख कियौ। नवा परगनां मुलक दाविया।

अेक दिन तळाव पधारिया, गोठ कराई। सारो साथ लारै छै। हजूरी सारा ही साथै छै। आप आपरा ही लालिया खडा छै। अमल-पाणी कीजै छै। मिठाई रो जावतो मरव वेणीदास करावै छै। मिठाई वाटीजै छै। कुंवर हजूरिया साथै तळाव में झीलै[3] छै। वडो तळाव रो पांणी छै। कुवर तळाव माहे चुंभो मारै[4] छै सो पूठो[5] नीसरियौ नही ताहरां हजूरी कहण लागा—

झाझे झूलर[6] झीलतां, पैठो कुवर विचित्र।
अजहु न आयो आपणौ, मन मानीतौ मित्र॥

ध्याय ध्याय ऊडा धसो, वार मांहि वडवीर।
कहिसां कासू राज नै, सोझो कुवर सरीर॥

ताहरां सरव हजूरी, पासवान, खवास तेरू[7] हता तिके सरव तळाव ढूंढियौ। घणौ ही जोयौ पण हाथ न आयौ। इतरै मे कुंवर री म्रतक देही ऊपर तिर आई। तरै सरव लोग देखण लागा। देखै तौ देही निरजीव देखी। तद हाहाकार सवद हुवौ। साथ सारो ही रोवण-कूकण लागौ। राजा नै जाय खवर हुई सो सुण नै मुरछागति हो गई, विवहल होय गयौ। कुंवर सुन्दरदास दीठौ कै कुंवर री आ गति हुई अर राजा री देह छूटै तौ राजा जाय छै। ताहरा कुंवर दैपाळदे नै उठाय छाती सू लगायौ। नांक भीच सावचेत कियौ। राजा

---

[1]वुद्धि [2]रखने वाला [3]स्नान करता [4]पानी के अन्दर वैठना [5]वापिस [6]झुण्ड [7]तैराक।

सावचेत हुवौ। फेर कूकण-पुकारण लागा। तद महतै अरज कीवी—जे कुवरजी री आ दसा हुई। दैपाळ निराठ दिलगीर हुवौ। कूकारोळ[1] सू कुळराइज गयौ, कह्यौ—महाराजा दिलासा करौ। इण ऊपर जीव टेकौ अर परमेस्वरजी आईज की तौ किण रो ही दोप नही। यू कहि दूहो कह्यौ—

सुख मे दुख सचारवो, दुखियां सुख दयाल।
देवज रूठौ दागवें, हरि रूठा वेहान॥

यू कहि राजा नू समझायौ। सावचेत[2] कियौ अर कह्यौ—महाराज, थाहरै सारी दौलत छै, कुटम्ब छै। इण तरह राजा नू धीरज-बंधाय, जनानी डोढी गयौ। जनाने सारे ही मे धीरज दीवो। कुवर री मां अर महळ[3] दोनू ही हठ झालियौ—कुवर रो मुहडौ देखा। ताहरां कुवर री मा नै तौ कह्यौ—ये तौ सुग्यानी छौ। इतरा सास्तर[4] सुणिया छै। कथा सुणी तैमे इतरौ ही हठ सुणियौ छै? यू कहि राणी रो हठ छुडायौ। फेर कुवर री राणी नै फुरमायौ—जे राज रो काम कुण चलावसी, राजा तौ विरध[5] हुवा। कुंवरजी री यू हुई। दैपाळदे बाळक छै। राज राखणो छै तौ आपने विराजणौ छै। परमेस्वरजी निमित्त धरम-पुन करौ। घणौ सोच करणो तौ असमझ रो काम छै। हठ छोड़ अर लारै रहि कर राज करौ। कुवर दैपाळदे नै पाळ मोटो करौ। राजा रो काम सुधारौ। इतरी वात कहि कुवर री राणी रो हठ छुडायौ। सारा लोक-अमराव भेळा होय जाय उण देह रो कारज कियौ। दाग दे, स्नान करि पाछा ठिकाणै आइया। तीजै दिन तडयो[6] करि, फूल चुगाई गगाजी मे वहिर किया। किरिया कराई। द्वादस रै दिन ब्राह्मण-भोजन करायां। कुवर दैपाळदे नै राजा गोद मे वैठाय राजा री पाघ बधाई। तिलक कर सगळा लोका रो जुहार करायौ। सारा भाई, मुहता, अमराव मुतसद्दिया कन्है निजराणै[7] करायौ। कुवर दैपाळदे री हजूरी पासे मुहतौ वेणीदास, चन्दन छडीदार सारां ही नै राजा कनकरथ ज्यू था त्यूही राख्या। खिजमत सारा ही नै दीवी। सिरपाव दे, कुंवर री सारा ही नै भळांवण दीवी। ओळगू दिन वारह ताई मसाण मे उलगिया। तेरवे दिन राजा तखत वैठौ। ताहरा हरदान, गोगदान, सिवदान सिर मे राख घाती। अतीत होय चालता रह्या। हरदान,

---

[1]रोना-पीटना [2]सचेत [3]स्त्री [4]शास्त्र [5]वृद्ध [6]मृत्यु के तीसरे दिन पर की जाने वाली कर्म-विधि [7]रुपया या मूल्यवान वस्तु भेंट करना।

गोगदान नै कूकता रोवना नै घीस नै नोठ हजूर लाया । फेर आग लोकराज मे नवो राज हुवौ । सुन्दरदास-मुहतै सारा ही नै धीरज बंधाई । नोबतखानो सरू करायौ ।

कुवर रो जीव नीमरियौ सो देईदास री खोळ[1] श्री ठाकुरा रै खोळ मे पडी थी ताम्हे जाय पडियौ । तद ऊठ ऊभौ रहियौ । देवीदास श्री ठाकुरां नै परणाम कियौ । तद भीतर सू अवाज हुई—पलक दरियाव तमासो दीठो ? कुंवर कहै—आपरी किरपा सू । फेर अवाज हुई—जे आ भगवान री वात किणी नै कही तौ विण-सायत[2] थाहरो देह छूटसी, तैसू खबरदार रहै । इतरो सुण देवीदास दोपहरा रा घरै आइयौ । आगै देवीदास री मा जीमण लिया वैठी थी, कह्यौ—जीमण ठंडौ होय गयौ । ताहरा देवीदास कह्यौ—ताळ[3] तौ कांही लागी नही । जावण-आवण हीज कियौ । तिडको[4] टाळि, पाणी पी, गगाजळी चाकर रै हाथ देनै हाट गयौ । आगै साह अजैपाळ कह्यौ—सावास-वेटा, भलो वेगो आइयौ । आज हाटे काम थौ । ताहरां देवीदास कह्यौ—बावजी, ताळ तौ कोई लागी कोयनी । जावण-आवण हीज कियौ । इतरौ कहि देवीदास काम लाग गयौ । नामो-ठामो मांड छै । वजार रो नामो-लेखो, लेण-देण देवीदास रै हाथ छै ।

ओळगू हरदान रामदान दोनू अतीत होय गया था । तीरथां नै रवाना होय गया था सो आगै केदारनाथजी परस, बदरीनाथ परस, विस्वधार परस, भूठति माही कर नैपाळ परस, मुक्त क्षेत्र परस, अयोध्या कासी परस पराग[5] जी आय, मकर रो नाहण करि, फेर पाछा जाय कुवर रा पिंड भराया पछै वैजनाथजी, जगन्नाथजी परस मारकण्डेय कुण्ड तरपण किया । फेर कुवर रा कुरापिंड भराया । रोहणी कुण्ड तरपण किया । महोदधि स्नान करि, दखिण रा तीरथ गया । विष्णु कान्ची, सिव कान्ची परस, सेतुबन्ध रामेस्वर परस, श्री लक्ष्मणजी रा दरसण करि, पच तीरथ परस, श्री द्वारकाजी परसी । तठै अतीतां दसा रो सागो हुवौ । ताहरा कह्यौ—आपा गिरनारजी रो तमासो देख पछै थट्टै जासां । आगै श्री हिंगळाजजी परससा ।

ताहरा गिरनार आय, गिरनार सू जावता विचै पाटण सहर आय डेरो कियौ । परभात री बजार री भीख नै आया । फिरतां-फिरता अजैपाळ री हाट

---

[1]शरीर [2]निर्विलम्ब [3]देर [4]धूप [5]प्रयाग ।

सांम्हौ दीठौ। ताहरा हरदान बोलियौ—रामदान, तमासो देखाऊ। देव सागै कुंवर जीता हरा। रामदान देखि कह्यौ, सागी छै। ताहरा हरदान बोलियौ—ऊभारो[1] सरीर तौ आपा हाथां फूकियौ पण अण हारो[2] तौ सागी[3] छै। घडी दोय रह्या, खूब जोयौ। आघा-पाछा होय रह्या। इतरै देवीदास बोलियौ—अतीता क्यो खडा छौ ? कासू देखा भीखी नै मारग लागौ। ताहरां हरदान कह्यौ—रामदान, अे तौ सागै कुवरजी छै। सागै वोली छै। फेर कन्है खिसक नजदीक आया। ताहरा देवीदास कह्यौ—अतीता कासू देखौ, क्या चाहिजे सो लहौ। ताहरां फेर रामदान कह्यौ—भाई, सागी कुवर छै। मुजरो करौ। ताहरा निराठ कन्है आय ऊभा रह्या। देखै तौ सागी छै। गुमास्ता आदमी सारा दूर हुवा। ताहरा रामदान कह्यौ—हू तौ वतळाइस[4]। विना बोलियौ कोई रहूं कोयनी। तिनरै देवीदास बही नीचै मेली नै आडो खोलण नै ऊठियौ। ताहरा कह्यौ—भाई दूहो कहसू। साम्हौ जाय पूछियौ तौ हरदान दूहो कह्यौ—

विचित्र कुवर वखाणिये, च्यारि वरन[5] दिसि च्यार।
सूरज दूजो कनक सुत[6], दीपै जग दातार॥

ओ दूहो हरदान कह्यौ। ताहरा देवीदास साभळ नै पूछियौ—स्वामीजी, ओ दूहो कहडो[7] कह्यौ। था कठा सू सीखिया। ताहरां हरदान कह्यौ—कुंवरजी महाराज, म्हारो कह्यौ छै। इनरो कहता तुरत दोनू भाई गदगद कंठ होय सिलाम करण लागा, फिस पडिया[8]। देवीदाम पण ऊभौ-ऊभौ देखी अर ऊळखिया[9]। देहरो विदेह होय गयौ पण नाक री टीसी सू ओळख लियौ। ताहरै देवीदास कह्यौ—आख्या आगळ[10] देह री विदेह होय गयौ। ओळखणी आये नही, ताहरां आख्या सू ही सलाम कीवी। अरज कीवी— महाराज कुवार, जिकारा धणी छोडि जावै तिकारा अे ही हवाल छै। ताहरा दूहो कह्यौ—

धणिया विन दया वणी, दीसै असी देह।
चाकर मगण मात पित, चित विलखै सारो गेह॥

आपरा विछोह सू ओ हीज हवाल सगळा रो छै। इतरो सुण रिपियो अेक खूंजे[11] माहि सू काढि हरदान रै हाथ दियौ। जीमण री पाछा आवजौ[12]। वाता

---

[1]ठहरो [2]शकल [3]वही [4]वात करूंगा [5]वर्ण [6]कनकरथ का पुत्र [7]कैसा [8]द्रवित हो गये [9]पहिचाना [10]आगे [11]जेव [12]आना।

करसां। छाना रहिजो, सुभराज मतां करजो। राग-राम करजो ज्यूं लखे कोई नही। इतरी कहि सीख दीवी। आप फेर हाट रो काज करण लागा। साम होई ताहरा वहिया नै सभाई। कोथळो गुमास्ता रै हाथ दियौ। हाट रै ताळा सचवाय नै घर रै वास्तै रवाना हुवा। इतरै वखत हरदान आय जै श्री राम कह्यौ। आप राम-राम कह साथ ले वहिर हुवा। अतीत घर रै वारणे वैठा। आप ही भीतर जाय जीमनै वाहिर आयो। सोंह अजैपाळ नै कह्यौ—म्हारे डील मे आळस छै। नोहरै जाय तेल मसळाऊ। इतरो कह नोहरै गयां। गाय, भैस, वैलियां रो जावतो करि. चाकरा नै कह्यौ—ढोलियो पटसाळ ऊपर ढाळौ। ताहरां ढोलियो पटसाळ ऊपर विछाय दियौ। ऊपर देवीदास वैठो, नीचे हरदान, रामदान मुजरो करि वैठा। सारी वातां पूछ ली, सारी वाता कही, सै हकीकत कही। देवीदास सुण कर राजी हुवौ। कह्यौ— रै म्हां विन सारा ही दिलगीर हुय गया छै ? हा कुवरजी सारा ही घणा दिलगीर हुय गया छै। फेर कुवरजी कह्यौ—थांहरी कंठी लेवो जाय। डवी जुहार री सुजाण नायक री छै सो थे उठै ले जाय लेवौ। नायक री डवी नायक नै देवौ। हरडे १। सेर, समरणां अेकमुखी रुद्राक्ष री छै सो हरडे तो कारखाने रखायजो, समरणा दैपाळ नै देजो। म्हारै महल मे ढोलिये रै पगाथिये[1] आळो छै, तिण माहे छै सो जाय लेवौ। म्हारो नांव मत लेवजो। ताहरां वै कही महाराज कुंवर रै नाम विगर वसत कांकर[2] मागीजे ? ताहरा देवीदास कह्यौ—थे यूं कहजो—अहदारिये गया हुता उठै मिळिया था। ताहरा अे वसतां वताई सो जागां सोभी ज्या वसता लाभै। ताहरा हरदान रामदान कहण लागा—इसी वात म्हांसू कही न जावै। म्हा तौ परतख्य[3] दरसण किया सो इसी वाता कांकर कहां। भली तौ आ छै आप उठै पधारौ। राज सारो दुखी छै। अठै वाणिये रै घरे कांसू करसौ। अठै तौ अेक घर मे उजाळ छै, उठै सारै देस मुलक मे उजाळौ हुवै। हजार कोस मे सारो लोक दुखी छै। म्हानै तौ छोडिया नै वरस छ हुवा छै पण चाळीस दिन आपणी सीम[4] मे हुवा, सारो लोक रोवे था। माथो टेकिया विसुरण करै था। अर वारह दिन सहर मे रहा था सो सगळै सहर मे लोगां रै वेळा वखत हाडी चढ़ी नही[5] सो उठै आपरो आधार थौ। आप पधारो तौ सूरज ऊगै। भोमिया आप दवा लिया था सो आप

[1]पैरों की तरफ [2]कैसे [3]प्रत्यक्ष [4]सीमा [5]खाना नही वना।

जांणी हीज छो। सो तौ राजा नै धरती नै दुख होमी। इसी घणी ही वातां कही, घणौ ही परचायौ पण देवीदास तौ आ हीज कही—थे जावौ पण म्हारो नाम मत लेवजौ अर आ वात यू हीज होणहार थी, सो हुई। तद हरदान कह्यौ—वात तौ म्है दीठी छै तिकी कहसा, दूजी म्हासू कही न जावै। यू कहि ऊठ मुजरो कियौ। वीस रिपिया खरची रा दिया। फेर देवीदास कह्यौ—आळे री कूची जवरदार मोहण कन्है छै सो माग लीजौ। मोहण इतवारी[1] छै। इण भाति कही।

देवीदास जाय सोय रह्यौ। इणा तौ उहीज वेळा वन्धुगढ रो मारग लियौ सो रात-दिन कासीद खेय हालै ज्यू चालिया सो दिन ३९ माहे वन्धुगढ जाय पूगा। परभात पोहर छै। राजा कनकरथ दरवार मे बैठा छै। कुवर दैपाळदे खोळै मे वैठो छै। उवै समै सवा लखी विणजारो सुजाण नायक पण उवै पांण[2] उठै आय बैठो छै। खवर तौ सहर मे वडते हीज हुई थी। डेरा कर तुरत सुजाण दरवार गयौ। सुजाण वहोत अदोह कियौ। डोढी जाय सुजाण मुजरो गुदराइयौ। भीतर कुवर री राणी सुजाण रो नाम सांभळ नै फिस पड़ी। अचेत होय पडी। नीठ-नीठ सचेत कीवी। इसी ही दसा सुजाण नायक री हुई सो सुजाण नायक नै पण चाकरा सावचेत कियौ। ऊठि डेरै गयौ। दूजे दिन पाघ १ घोड़ो १ कुवरजी मगायो थौ—जाति रो अेराकी, साथ लें दरवार गयौ। जाय पाघ दैपाळ नै बंधाई। घोडो टीकै रो दियौ। मोती नरमादि लायौ थौ सो राजा रै नजर किया। कपडो राणी मगायौ थौ सो राणी री नजर मेलियौ। ताहरां राणी कहै—

सूळ फूल सूळी सयन, खान पान सव खार।
पति विन नायक नारि को, यह सिंगार अगार॥

नायक सुजाण औ कपडो म्हांरै काही काम नाही। ताहरा नायक सुजाण अरज कीवी—कुवर दैपाळदे परणास्यौ, ताहरा काम आवसी। चूडो अेक छलेरो वहोत वेस[3] असील ल्यायो थौ सो नजर गुदराइयौ। सारी वसता रो लेखो करि सुजाण नायक नै नाणो[4] दिरायौ। मोती-नरमादि जिका रा रिपिया हजार ४० थेट लागा था तिकै लिया, वधता नायक पाछा दिया। यू चटपटी करि नायक

---

[1]विश्वास-पात्र [2]समय [3]स्त्री के पूरे कपडे [4]रुपया।

विदा मांगी। नायक तद वहिर हुवौ।

पछै दूसरे दिन हरदान दरवार आय मुजरो कियौ अर कह्यौ—महाराज वधाई दीजै, कुंवरजी लाधा छै। ताहरै राजाजी कह्यौ—अै कुण छै, पूछौ। तद दरवारी पूछियौ—अतीतां थे कुण छौ? ताहरा इणां कह्यौ—हरदान, रामदान कह्यौ ओळगू छा, कुंवरजी सूं मिळिया छा। ताहरा राजा गदगद कंठ होय कहै—

गयौ न जोवन वावडै[1], मुवा न जीवै कोय।
अणहूणी[2] हूणी नहीं, हुणी होय सो होय॥

राजा कह्यौ—सुन्दरदास, अै विचारा गहला[3] होय गया छै। उवे री मेहरवानगी रा चाकर था। पेटियौ दिरावौ, दिलासा करौ। ताहरा हरदान कह्यौ—महाराज, म्हे गहला कोय नहीं, वात चौकस[4] कहां छा। म्हे कुंवरजी सूं मिळ, वातां करि, ठावा समांचार लाया छा, सहनाण लाया छा। ताहरां सुन्दरदास अरज कीवी—महाराज अै वोलै तौ सावचेत छै। ऊंचा वोलाय[5] पूछीजे। दिलासा कीजे। ताहरा कह्यौ—थे जाणौ। तद ऊंचा वुलाय पूछियौ। ताहरा हरदान कह्यौ—पाटण सहर मांही अजैपाळ रै घरै छै। हाठ में वैठा नावो माडे था, तठै दीठा। पछै आप ही म्हानै वतळाया। रिपियो अेक म्हानै जीमण नै दीनौ अर कह्यौ—रात रा छानेसे[6] आवजो। ताहरा जीमण करि तुरत गया। घरै जाय अेकान्त वैठि, सारी वाता पूछी। फुरमायौ छै—डवी अेक सुजाण नायक री, हरड़ै अेक सवासेर री, समरणा अेकमुखी रुद्राक्ष री, कंठी अेक थांहरी, इतरी वसतां म्हारै महल में ढोलियै रै पगांतियै आळे में कळ छै, उण में सरव वसता छै। अर आळे री कूंची मोहण सेजवारदार कन्है छै। ताहरा मोहण पण हजूर खडो थौ तिण कह्यौ—महाराज, चौगस कूंची तौ म्हारै कन्है छै। ताहरा राजा कह्यौ—ओ तौ महल उवै दिन जड़ियौ थौ सो खोलियौ कोई नहीं सो साथै जावौ, महल खोलौ, आळो सभाळौ। ताहरा मोहण सेजवरदार कुंवर दैपाळदे नै साथ ले महल में गयौ। आळो खोलियौ[7], कळि किया। वसता च्यार नीसरी सो राजा रै हजूर ले आया। राजा वसता देखी, खूव खुस्याळ हुवौ। राजा हरदान नै वसतां रो पूछियौ—विणजारे री डवी तौ विणजारे नै दीजौ। थाहरी कंठी थें लीजौ,

---

[1]लौटे [2]होनी [3]पागल [4]होशियारी से [5]बुला कर
[6]चुपके से [7]खोला।

हरडै कारखाने राखज्यौ। मुमरणा दैपाळदे नै दीज्यौ। ताहरा कंठी हरदान नै दीवी। विणजारे नै डबी देणी। असवार दोय चढिया। कोस वीस सुजाण नायक नै जाय पहोच्या[1]। कह्यौ—सुजांण नायक, थानै राजाजी साहिब सताव पूठा बोलावै छै। जरूरी काम छै। ताहरां सुजांण चढि साथै हुवौ। तद राजा हरदान री खिदमत कराई। सिरपाव दियौ। डेरै नै सीख दीवी। तद डोढी बुलाय पूछियौ। हरदान सारी वात मालम कीवी। ताहरा राजलोक अरज कीवी—गुड़ बंटायजे, नौबतखांनो सरु कीजै। इणनै सिरपाव वधाई दिराजै। ताहरा सुन्दरदास हाथ जोड़ अरज कीवी—जे आ वात कासूं छै? कारज[2] तौ आपां आपणै हाथ सू कियौ छै। फेर अै नागी देखि आया, तिका पण वात चौकस। सहितांण[3] सब मिळिया पण डूबी वात छै। चार ही ठावा माणस मेल्ह साची खबर मंगावौ, चौकस करि आवै। राजा कह्यौ—अवल छै। ताहरा हरदान डेरै गयौ। दूसरे दिन फेर राजा दरवार मे आय बैठौ। साह सुन्दरदास, सारा अमराव मुत्सद्दी आय बैठा। हरदान, रामदान नै दरवार में बुलाया। भीतर राजलोक अर कुंवर विचित्र री माता ताकीदी करै छै। मसलत करि रह्या छै। आदमी मेलण वाळा री गिणती करि रह्या छै। इतरै नायक सुजांण पण आयौ। पागड़ा छाडि राजा नै मुजरो कियौ। राजा हरदान री कही वात सुजांण नायक आगै कही। डबी मगाय हाथ दीवी। ताहरा डबी देखि सुजाण कह्यौ—वात साची। डबी री गुम कुंवरजी बिना दूजै नै पण कोयनी। फेर सुजाण डोढी गयौ। ताहरां भीतर सू कहायौ—कुवर नै ले आवणो छै तौ आप पधारौ नही तौ कोई आवै नही। जै साहूकार नै आदमी आया री खबर हुई तौ कही परदेस मेल देसी। पछै क्योंही वटसी नही[4]। ताहरा वात सुणि नायक दरवार आयौ। ताहरा राजा साहब साह सुन्दरदास नै फुरमायौ—आदमी तैयार करौ। खरची दे विदा करौ। तद राजा सुजाण नायक नै कह्यौ—इसी तजवीज करा छां, पछै थाहरै कासू सलाह आवै? ताहरा सुजांण कहै—वात तो मैं ही हरदान नै भात-भांत[5] करि नै पूछी सो वात तौ सगळी ही सांची छै। भूठ तौ मतां जाणौ और डोढी मन्है बुलायौ थौ सो आ फुरमायी छै—भूठ तौ मतां जाणौ, पण दूजा रो कांम नही, यू अरज करै छै। ताहरा सुन्दरदास कह्यौ—ल्यावण नै तौ महाराज

---

[1]पहुँचे [2]क्रिया-कर्म [3]चिन्ह [4]कुछ भी हाथ नही लगेगा [5]तरह-तरह से।



पधारसी, पण माणस च्यार ठावा जाय साची खबर ले आवै। वात चौकस है, महाराज पधारसी। इवी वात छै, कदाचित झूठी होय जावै तो पाखतो रा सोरी तथा गोई इवी वात जाण कोई हससी। और कवरजी री देह तो आपणै हाथ सू फूकी छै। सारीखे अणुहारे सारो मुलक भरियो छै। ताहरां नायक कहै छै—

कहि मुहता पायो किणे, परमेसर रो पार।
जीवा मार जिवाडही, जिवत हंदा मार॥

साह सुन्दरदास, परमेस्वर री गति अपार छै। पण आपसू म्हारी अेक अरज छै— महाराज तैयारी करौ। श्री द्वारकाजी री यात्रा रो मजकूर करि, पाटण जाय उतरस्या। जे मन परचसी[1] तो कुवरजी नै ले आवसा, नही तो आपा जाय तीरथ परस आसां। वात कठाई[2] जाहिर मता करौ। ताहरां सुन्दरदास कह्यौ— आ वहोत आछी कही। तद महाराज सू पण अरज कर, तैयारी कराय, राजलोक पण अरज कराई। ताहरां महाराज पण कही—कुवर री मा अर कुवर रा महल दोना नै ही तैयार किया। सुन्दरदास नै मुलक रो सरब काम सौंपियौ। ताहरा साह अरज कीवी—कुवर दैपाळदे नै अठै राखौ ज्यू मुलक रो जापतो[3] हुवै। ताहरा राजा कह्यौ—दैपाळदे विना म्हारै घडी अेक सरै नही। वासली मरम सारी बात री थांहरै हाथ-हवालै छै।

राजा तैयार हुइयौ। असवार ५०० सू वहिर हुवौ। साथे कामदार काम रै वास्ते वेणीदास नै लियौ। चन्दन चौपदार, मोहण सेजवदार और भी कुवर रा सारा हजूरिया नै साथै लिया। ओळगू हरदान, गोगदान, रामदान, सिवदान च्यारा नै साथै लिया। राजा सुजाण नायक नै कह्यौ—थे पण साथै हालो[4]। सुजांण कही—बहोत भली वात छै। सुजाण रै साथै आदमी था तिकां नै कह्यौ— थे सारा ही जाय वाळद भेळा हुवौ। सवालाख नायक सू मुजरो कहिजौ—म्हनै महाराज अेक काम मेलियौ छै सो मास अेक लागसी। थे चिन्ता मता करजौ। वसत दाणो सावधानी सू वेचज्यौ। इतरो कहि आदमिया नै सीख दीवी।

आदमी दस कन्है राखिया। खरच खजानो साथ ले, राजा कनकरथ कूच कियौ सो महिने डेढ सू पाटण पूगौ। सहर रै नैकाळ[5] वडो तळाव हतौ।

---

[1]मानेगा [2]कही पर भी [3]प्रबंध [4]चलो [5]निकलने के रास्ते पर



ऊपरि व्रडो वाग थौ, तै वाग मे डेरो करि हरदान रामदान नै बोलायौ । जावौ खवर ले आवौ । तद हरदान राजा सू अरज कीवी और वोल्यौ—आदमी दोय कोई मानवर[1] दूजा साथे देवौ । ताहरा राजा चन्दण चौपदार और वेणीदान नै वुलाय साथे दियौ और फुरमायौ—कमरा खोल नै साथे जावौ। कुवर नै देख, चौकस वात कर आश्रो। ताहरां वेणीदास, चन्दण चौपदार, हरदान, रामदान ओळखवानै साथे ले वजार गयौ । जाय हाट रै वारणे आया थका खडा रहि देखा किया । देखत-पांण[2] वेणीदास कह्यौ—अरे, छै तौ सागे ही । जितरै औ हाट नजीक जाय उभा रह्या । तद देवीदास इणारे साम्हौ दीठौ । देखता ही सारा ही मुजरो कियौ । ताहरा साह अजैपाळ वोलियौ—थे कुण छौ ? देवीदास कह्यौ—कासू लेस्यौ ? वेणीदास कह्यौ—क्या कपडो, क्या दांत लेस्यां। ताहरा वेणीदास कह्यौ—वापजी, पेहली हाट मे दात कपड़ो छ तिकौ देखाळू[3] । ताहरा अजैपाळ साह कह्यौ—जावौ, वसत देखाळौ । साह रै हरदत्त रै हुण्डी रा रिपिया रहै छै, तिकै पण लेता आजौ । यू कहि देवीदास ऊठियौ । औ पण चारों साथि हुवा । दूसरी हाट मे जाय ऊभा । देवीदास सामने जोय मुळकियौ[4], कह्यौ—वेणीदास नू क्यो आयौ ? ताहरां वेणीदास जमी मे हाथ लगाय, सलाम करतौ पगा मे सिर दियौ । आप ऊचो उठाय छाती सू भीडे मिळियौ । चन्दण चौपदार तसलीम करतै-करतै जाय पगा मे मायो दियौ । आप पूठली थाप ऊचो लियौ । ओळगुवा मुजरो कियौ । ताहरा कुवर कह्यौ—हरदान थनै इतरो वरजियौ थौ, पण कह्यौ न लागौ । तद अरज कीवी—महाराज, इसी वात दीठा पछै क्यो कर रह्यौ जावै । अर फेर ही म्हे तौ थारा ही चाकर छा । था विना म्हारी आ दसा हुई सो आप दीठी हीज हुती । सु म्हारी कासू, राज सारै ही इसी दसा थी । जद म्हा जाय कह्यौ तद काई'क दसा सुधरी छै । हमे सारा वरसण करसी ताहरां सगळा रो रग फिरसी[5] । इतरी वतळावण करी । पछै वेणीदास नै वतळायौ—थे वेणीदास आया, रह्यौ न गयौ । वेणीदास हाथ जोड अरज कीवी—जे महाराज, इसी खुस्याळी सुणिया पछै क्यो कर रह्यौ जावै । आप मोटा छौ, विचार करि देखौ । इतरी सुण फेर पूछियौ छै—तौ सारा साथ

---

[1]मान और गभीरता वाले [2]देखते ही [3]दिखाऊँ [4]मुस्कराया

[5]सब मे परिवर्तन आयेगा ।

हूं अेकलो आऊ छू । बात सुण राज अर राजलोक सारा ही राजी हुवा । हमे घड़ी च्यार दिन वासलो[1] थौ सो च्यार वरस बराबर हुवौ । खाणे-दाणे रो सगळौ जावतो साथे वेणीदास कियौ । लोक सारो खुस्याळ हुवौ फिरै छै । साह अजैपाळ देवीदास पण घरै जाय जीमण जीमिया । देवीदास सूने नौहरे जाय मन मे चिन्ता करै छै । श्री परमेस्वर रो ध्यान सुमरण करण लागौ । वहोत दीनता करि नै श्री भगवान नै अरज करण लागौ ।

कहि अब हू कैसे करू, दीनानाथ दयाळ[2] ।
लाज हमारी राखि प्रभु, बहुत दुखी है वाळ ।।

श्री नारायणजी प्रतिज्ञा राखौ । हमे कासू होसी ? आपकी राखी प्रतिज्ञा रहसी । वहोत अजीज करुणा कीवी । इण तरह साम हुई ।

ताहरा नोहरै मे सू ऊठि घरै आयौ । महल मे जाय स्त्री नै कह्यौ—परभात तौ हाट रो काम रह्यौ अर लोकां सू लेखो छै । वेळा नही सो दिन पाच अथवा सात रात री किसत करणी, लेखो पूरो करणौ छै । ताहरा बहू कही—भली बात । देवीदास कह्यौ—ऊपरले आळे मे लाल गत्ते री वही पडी छै सो उतार देवौ । बहू उतार दीवी । बही ले बहू जे कह्यौ—जावतौ राखजौ । इतरो कहि आप खिडकी रै मारग हुयौ वजार माही करि नै नैकाळ सहर सू होई, तळाव रो मारग लियौ । आगै राजा रो साथ पण मारग साम्ही जोय रह्यौ थौ, जितरै आवतौ[3] नजर पडियौ । महाराज सू चन्दण मालम कीवी—पधारै छै । सारो लोक दरवाजे कन्है आय ऊभौ रह्यौ । वेणीदास, चन्दण दोनू साम्हा आय मुजरो कियौ । खमा-खमा होय रही छै । जितरै सुजाण नायक दैपाळदे नै ल्याय पगा लगायौ । सुजाण सू बाथां घालि मिळियौ । बडी वतळावण[4] कीवी । भीतर पधारिया जठै सू महाराज नजर पडिया । तठै सू कुवर तसलीम करतौ-करतौ जाजम रै छेहडे गयौ । ताहरा राजा साम्है आयौ । कुवर जाय पावा मे मिर दियौ । राजा हाथ सू उठाय छाती सू लगाय लियौ, पण कुवर गदगद कठ होय गयौ । बोल तौ दोनां मे किही नै आयौ नही, पण छाती भरीज गई[5] । राजा हाथ खेच गादी कन्है वैसाणियौ । मुहडै ऊपर रूमाल फेरियौ । रूमाल सूं

---

[1] पिछला [2] दयालु [3] आता हुआ [4] वातचीत [5] छाती मे करुणा उमड पडी ।



आस्यां पूछी, साथ हेठै बैसाणियौ। पछै वेणीदास नै कह्यौ—मुहरां ल्यावौ। तद वेणीदास सताव सू मुहरां हाजर कीवी। राजा रूमाल ले कुवर ऊपर निछरावळ कीवी। सुजांण नायक सिरपेच कुवरजी रै सिर पर वाधियौ। मुहरा अेक सौ निछरावळ[1] कीवी। पछै सारो लोक निछरावळ कीवी। निछरावळ रो वडो ढिग मुहरा रिपियां रो हुवौ। ताहरां कुवरजी कह्यौ—वेणीदास औ ऊंची रखावौ। ताहरां फेर फुरमायौ—निछरावळ छै सो हरदान रामदान नै दिरावौ। ताहरा हरदान मुजरो करि कहै—

दाता पत दातार सूं, वाखाणो[2] कवियात।
कीरत ताहरी कनक सुत, इळ[3] माहे अखियात[4]॥

इसो कहि झोळो मांडि, सरब भेळी करि गाठ बांधी। यू वात करता नाजर हरिराम आयौ। कुवरजी सू मुजरो कियौ। कदीमी नाजर बूढो थौ सो कुवरजी ऊठि मिळिया, वडो अदब कियौ तद हरिराम कह्यौ—लोक सरब उवा ऊठौ। तद लोक सरब ऊठि ऊभा हुवा। मसालची पीळ चौसा नै गया। इतरै कुंवर री मा आई। कुवर ऊठि सलाम करतौ-करतौ मा रै पगा लागौ। मा ऊंचो उठायौ, कुवर रो माथो छाती सूं भीडियौ, मुहडे ऊपर हाथ फेरियौ। मां-वेटो गदगद कंठ हुवा। इसा नजर आवै जाणै काठ री पुतळी पड़ी छै खडा हीज रह्या। ताहरा राजा ऊठि, हाथ झालि, उरो खेंचि गादी कन्है आण वैसाणियौ[5]। कुवर री आखी राणी लुही मुंहडे ऊपरि हाथ फेरै छै। वडारण सांम्हौ जोयौ। ताहरा वडारण मोहरां री थैली हाथ मे दीवी। कुवर रै ऊपरि निछरावळ करि नाजर हरिराम रै हाथ मे दीवो। वात करि राणी जी धाय साम्हौ दीठौ। सगळां रा सरीर हरख री विरखा सू भीज गया।

घणै जतन सू कुवर नै घर लाय, भांत-भात रा भोजन कराया। चळू कियौ, पान अरोगियौ, अतर लगायौ। जितरै नाजर हरिराम आयौ। मुजरो कियौ, कह्यौ—कुवरजी, भीतर माजी वुलावै छै। कुवर ऊठि मां कन्है गयौ। मां उवारणा[6] लिया। धाय, वडारण, सहेली उवारणा लिया। मा कह्यौ—बेटा महाराज उतावळ करै छै। सतावी करि घरै हालौ। ताहरा कुवर कह्यौ—माजी वेगा ही हालस्या। आडी ऊभी वाता करि ऊठियौ। आपरै जनाने गयौ।

---

[1]वार-फेर [2]वखानो [3]दुनियां [4]प्रसिद्ध [5]वैठाया [6]वलैय्या ली।

उठै थारै अेक पिंड ऊपर हू' तौ रिसाणी होय अठै आय वैठी । लारै कूड साच करी । हमे तयारी करौ । लोक सरव उतावळ[1] करै छै । नायक री बाळद पण पड़ी छै । खरच लागै छै, नेट तौ व्यापारी छै । माल खराब होवै छै । बाळद रो काम तो वेटा थेही जाणौ छौ । अेक सुजाण रै पिंड ऊपर छते सू नायक रो जीव छै सो तौ म्हे साथ ले आया छा, तयारो करावौ । परभात जीमण जीमनै चढा । ताहरा कुवर कह्यौ—हा महाराज हालसूं[2] । इतरै थाळ आयौ, अरोगियौ, चळू कियौ[3], खसवू लगाई । कुवर नै मा रो बुलावौ आयौ, उठै गयौ। ताहरा मा पण आ हीज कही—हालण रै वासते सारो लोक आतुर छै। महाराज निपट काहल करै छै। थारो मुलाहिजो करि दबाय नै कहै न छै। तैसू सवारै[4] तौ हालिया सरसी । उठै कुवर आ हीज कही कै हालसां । इतरी कहि ऊठियौ, आपरी डोढी गयौ । सदामद आवता साम्हा सहल-महेली त्यू हीज मुजरो कियौ। भीतर ले गया । उठै पण इणहीज भाति मचकूर हुवौ सो साह अजैपाळ आपरै कन्है सुणियौ । सो साह आ मन मे विचारै छै—जे आज परभात वेटो कुसळे आवै तौ फेर निकळण कोयनी देऊ । फेर मन मे आ विचारै छै—कै हमारू[5] वड सू नीचै उतर नै हाथ पकड घरै ले जाऊ। फेर साह विचारी—जै कदाचित हू हाथ पकडियौ तौ हू' तौ अेकलो छू अर अै घणा छै । मनै मारि इयेनै परहौ ले जासी । तौ बाणिया बुद्धि करनै हिणा[6] तौ चुप रह जावणौ । परभात कुसळे घर आवै । यू विचार आपरा देव-दुरग सरब मनाया । इच्छा कीवी—परमेस्वरजी वेटे नै कुसळ ले आवौ । यू कहि वड़ सू उतर घरा नै वहिर हुवौ । पण साह रा पग घरा नै वहै नही । साह रा सत खोळा[7] होय गया । घरै आय सूतौ पण नीद नही आवै । चटपटी लागी ।

ओछै जळ मे माछळी, तडफड जेम हुवत ।
निसा गमाई नीठ सो, करणा दुख करन्त ॥

यू करता दुख सू दिन ऊगौ । ताहरा देवीदास ही लोटी झलाई[8] । तद साह पण कह्यौ—हू पण साथै चालू छू । बात करणी छै । दोनू दिसा गया । पाछा घरै आया । दातण कर, सापाडो कर, साह ठाकुरद्वारे जाय साथे दरसण किया,

---

[1]जल्दी [2]चलूंगा [3]मुह धोया [4]कल [5]अभी [6]इस समय
[7]हताश और भयभीत होना [8]पकड़ाई ।



भेंट कीवी, परदक्षणा दीवी । देवीदास सहस्रनाम रो पाठ कियौ । वहोत करुणा कीधी । गरीव प्रमाण दडवत करि, घर नै वहिर हुवा । घरा रोटी जीम वजार ग्रायौ । देवीदास नै भीनर वैसाणियौ । साह हाट रै वारणै[1] वैठो नामौ माडै छै ।

उठै वाग मे वैठे राजा कह्यौ—नेट कुवर ग्रापा कन्है ग्रावै छै । ग्रापा कहा, सु इण वात सू हालै नही । ग्रापा हालो[2] ज्यां जाय नै ले ग्रावां । ताहरा राजा कनकरथ घोडै ग्रसवार हुवौ । ग्रादमी वीस साथे ले, वेणीदास, चन्दण चौपदार साथे ले ग्राया । साह रै हाटे ग्राण खडा रह्या । राजा कुवर साम्हौ दीठौ । मुजरो कियौ । तद राजा कुवर नै कह्यौ—वेटा घरै हालौ । साथ सारो तैयार हुवौ छै । कूच री तयारी कराय ग्राया छा । जितरै साह ग्रजैपाळ वोलियौ—रै, तू वाप कैरो[3] ? कुणनै वेटो कहै छै ? इसो चोजो करै छै । तद राजा कह्यौ—साहजी, पारका वेटा थांरै कन्है रह सकै ज नही । च्यार दिन रिसाय[4] नै म्हांसू थाहरै ग्राय वैठौ तौ कोई गुनहो करियौ नही । थे भला माणस छौ तौ च्यारि दिन थाहरै घरे ग्राय रहियौ । थे राखियौ तौ मश्वरी[5] कीवी । हमे सागेई माईत पहोता क्योकर छोडसी । थे घणी करसो तौ थाहरी खाध[6] लेसौ, पण वेटो तौ ग्रावै नही । ताहरा साह कह्यौ—घरै जायोडौ[7] छै । इण री दाई मौजूद छै । धाय छै । म्हारै कवीले रा सारा जाणै छै । सगाई कर परणाया छै, नो ससार जाणै छै । छोटे सूं मोटो कियौ छै, सो सारो लोक जाणै छै । ताहरा राजा पण कह्यौ—इतरा थोक म्हारै पण हुवा छै, तिका सरव लोक पण जाणै छै । म्हारै पण इणरी धाय, वडारण, रमावणवाळी छोकरी, चाकर सरव मौजूद छै । साहजी थे जोर मत करौ । पारको[8] वेटो वेटो क्यूकर रहसी । ताहरा साह ऊकूकियौ, उतावळो वोलियौ—रै लोका देखौ, लाठी थकौ खोसै[9] छै । देखो रै राज राज छै, म्हारै वेटे रो घणी हुवौ छै । ताहरा वजार रा लोक सरव भेळा हुवा । कोतवाळ ग्राय ऊभो रह्यौ । ग्रौर पण राज रा माणस वजार मे फिरै था सो सरव ग्राय भेळा हुवा । वातां साभळी[10] । सु साह रो वेटो तौ सारा ही दीठौ । नानै[11] सू मोटो हुवौ । राजा नै कह्यौ—ठाकुरा, इये नै तौ म्हे भली

---

[1]दरवाजे पर [2]चलो [3]किसका [4]नाराज होकर [5]ग्रच्छी [6]खाने-पीने का खर्चा [7]जन्मा हुग्रा [8]पराया [9]छीनता है [10]सुनी [11]छोटे ।

भात जाणा छा। म्हारै हाथा मे मोटो हुवौ छै। ताहरा राजा कह्यौ—थे क्या न जाणौ, थाहरो सहर छै पण म्हारै सहर हालौ, छतीसो ओळखे[1] कै नही। म्हारै पण हाथा मे नानै सू मोटो हुवौ छै। फेर इण कुवर नै हीज पूछौ, आपै ठीक पडसी[2]। ताहरा कोटवाळ पूछियौ—क्योकर मोटियार, कासू कहै छै ? ताहरा कुवर कह्यौ—वेटो तौ इयां रो ही छू। तितरै साह कह्यौ—रै कपूत, कासू कहै छै, कैरो वेटो छै ? ताहरा फेर कह्यौ—थांहरो वेटो छू। ताहरा कोटवाळ कह्यौ—रै मोटियार, यू विचळियौ क्यू बोलै छै। भांग पीवी छै, किना वावळौ[3] हुवौ छै ? ताहरा देवीदास कह्यौ—न तौ मै बावळौ हुवौ छू अर न भाग पीवी छै। ताहरा कह्यौ—तू साची कह। तद देवीदास कह्यौ—गत त्यौ छै त्यौं छै। थाहनै इण वात री माहित नही। म्हारा दोनू ही बाप छै। तद कोटवाळ, पच हसिया—औ वड़ो तमासो। कह्यौ—जी औ तपावस म्हांसू नही होवै, राजाजी करसी। ताहरा कह्यौ—थे सगळा जांणौ छौ फेर झगड़ो नाथो च्यौ[4]। ताहरा कह्यौ—वेटो थांहरो छै। ताहरा राजा कह्यौ—वेटो साह रो छै, थे इयान कहौ छौ। हे पचो, थे पच कहावौ छौ, लोकायक मे पण पच परमेस्वर कहिजै छै। तैसू थे इसी वात क्यू कहौ छौ। वेटो म्हारो छै। वाणियो असखेल करै छै। ताहरा साह अजैपाळ कह्यौ—तौ चाल राजाजी पास। ताहरा राजा कह्यौ—हालौ, प्रथ्वी रो राजा छै, परमेस्वर रो अस छै। देख-तपावस[5] करसी। ताहरा दोनू ही कुवर नै ले राजा जी रै हालिया। सहर रो लोग घणौ साथै हुवौ छै। तमासगिरी कोटवाळ तौ इतरी कही—राजा रै पहिला ही हजूर जाय राजा सू मालम कियौ। इये तरह रो वजार मे कजियो छै। ताहरां राजा कह्यौ—कुण कूडौ, कुण साचो छै। तद कोटवाळ कह्यौ—बेटो साह रो छै। म्हा सारी ही वेटे नै पूछियौ, ताहरै उवौ कह्यौ—दोनू ही म्हारा बाप छै। तिकै सू गम नही कैरो वेटो छै। हू तौ इतरी छोडि हजूर आयौ। नेट हजूर ही आवसी। जितरै आवता नजरे पडिया। राजा नै चिन्ता ऊपजी। तितरै राजा कोटवाळ नै पूछियौ—रजपूत कुण छै, कठै रो छै, कुण जात रो छै, कासू नाम छै ? ताहरा कोटवाळ कह्यौ—जू तौ मैं पूछियौ कोयनी पण छै तौ असराफ।

---

[1]पहिचाने [2]अपनेआप सच्चाई का पता लग जायगा [3]बावला
[4]झगडा मोल लेते हो [5]पक्का निश्चय।

तरै तौ राजा रासो दीखै छै। पछै फेर महाराज देखिस्यी हीज। तितरै डोढी आया हीज। दरवारी भीतर मालम कीवी—साह अजैपाळ अर रजपूत अेक झगडता डोढी ऊपर आया छै। राजा कह्यौ—भीतर आवण द्यौ। पण रजपूत नै पूछौ—कुण छै, कठै रहै छै, कासू जात छै? तद राजा कनकरथ नै दरवारी कह्यौ—ठाकुर, थे कठै रहौ छौ, कासू नाम छै? ताहरा कनकरथ कह्यौ—कासू पूछ करौ? रजपूत छू, परदेसो छू। ताहरा दरवारी कह्यौ—थे झगडू छौ तौ तपावस[1] तौ होसी हीज पण हू हवालदार छू, थांहरै गाम, नाम, जातो रो कहि मालम करू? ताहरां राजा कह्यौ—जाती रो रजपूत छू, नाम म्हारो कनकरथ छै, वन्धुगढ रहू छू। ताहरां, वन्धुगढ रहै छै, चौपदार कह्यौ, किनां कही दूजै गाम रहौ छौ। तद दरवारी कह्यौ—कनकरथ तौ वन्धुगढ रो राजा छ। थाहरै मुलक मे राजा रो नाम उमराव रो ही नाम हुवै छै। ताहरां राजा कहै—रै दरवारी, राजा तौ राजा री जायगा छै। हू तौ झगडू छू। इतरै चन्दण चौपदार कह्यौ—दरवारजी, तुम तौ दरवार रै चाकर छौ, वडा राजसेवक हो इतरी ही गम नही राखौ? औ राजा कनकरथ वन्धुगढ रो धणो छै। दरवारी तसलीम करि डोढी गयौ। महाराज, वन्धुगढ रो राजा कनकरथ छै। इतरी सुणि पाटण रो राजा ब्रहदभाण सोलकी ऊठि साम्हौ आयौ। राजा कनकरथ पण घोडे सू उतर मिळियौ। भीतर पधारिया। गादी ऊपर वाह झाल वैसाणवा[2] लागा। ताहरा राजा कनकरथ कह्यौ—आप तखत विराजौ, हू तौ झगडू छू। म्हारो झगडो चूकसी[3] तठा पछै वैसस्या[4]। राजा ब्रहदभाण वडी मनवार कीवी पण राजा कनकरथ तौ साह रै कन्है ऊभो रहियौ। राजा दोना री हकीकत पूछी सो आगै झगडिया तिको हीज झगडो। ठीक काई पडै नही। तद राजा ब्रहदभाण कनकरथ नै कह्यौ—राजकुवर वाणियो न हुवै, इतरी तौ म्हे ही जाणा छा। पण आ वात क्योंकर हुवै? कनकरथ कह्यौ—कुवर नै पूछौ। ताहरा ब्रहदभांण कवर नै पूछियौ—तू किण रो वेटो छै। ताहरां कुवर कहै—

> औ दोनू छै माहरै[5], विळता दीसै वाप।
> कहौ राज क्यो करि हुवै, इणारो थाप उथाप॥

देवीदास कहै—अै दोनू ही म्हारा वाप छै। इण मे झूठ नही। ताहरा राजा

---

[1]पूछताछ [2]वैठाने को [3]झगडा निपटेगा [4]वैठेंगे [5]मेरे।

व्रहदभांण सुरा कर विचार मे लागौ । जे कासू कीजे । साह रो तौ बेटो चौकस पण राजा भी झूठो नही । वाणिये रै बेटे नै बेटो कहै नही । चोचो करै तौ चाकर कहै, का कोई वीजो ठहरावै । पण कोईक तौ कारण छै । इमो-विचार राजा कनकरथ नै अेकान्त मे ले पूछियौ—महाराज साच कहौ, नेठ तौ साच कह्या तपावस होसी । लारली सरब वात कही । राजा कनकरथ कहै—महाराज, म्हारै घरै जायौ[1], मोटो कियौ, राज-काज सरब सभाळियौ । राजा वीरभद्र सहरपुर रो-तठै परणायौ, सो उण मुलक रा सरब जाणै छै । कुवर रै बेटो जायौ, ताह पाछै म्हारै अभाग लार करणे गोठ तळाव गयौ थौ । तळाव माहे डूब गयौ थौ । वाहर निसरियौ कोई नही । पछै म्हारा ओळंगुवा सू छतो हुयौ[2] । लारला सरब सहिलांण[3] राजा आगे कह्या । तैसूं महाराज छै तौ सागे ही । इसो सुणि राजा इचरजवन्त[4] हुवौ । काई परमेस्वर री गति छै । राजा फेर साह नै कह्यौ—थारै किसी तरहा-साच कही । ताहरां साह कह्यौ—महाराज, हू कासू कहूं । इये नै तौ सारो सहर जाणै छै । दाई, धाय, भणावण वाळा[5] गुरु वीजा साराई अठै हीज छै । पूछ देखौ, कदेई कोस वाहर पण निकाळियौ कोयनी । कदै इणे पण म्हारो कथन न लोपियौ । अेक पलक म्हासू आघौ न रह्यौ । अेक दिन घडी दोय म्हारो कथन लोप ठाकुरद्वारै गयौ । घडी दोय उठै लागी, इतरै आघौ रह्यौ थौ । दूजो कदेई पण आघौ रह्यौ कोयनी । न कदेई अकह्यो[6] कियौ । तद राजा कह्यौ—रै मोटियार, अै कासू छै ? ताहरा देवीदास कह्यौ—महाराज, अै दोनूं पण साचा छै । वात त्यो छै त्यो छै । राजा व्रहदभाण ऊंचा-नीचा सारा ही नै ले रह्यौ पण वात अेक हीज कहै—

ताहरा राजा व्रहदभाण कह्यौ—देवीदास, आ तपावस म्हासू ना होवै । आ तौसू हीज होसी । तौनै इण वात री माहिन छै । ज्यो तू जाणै छै, त्यो सरब कह । तौनै थारे कुळ री आण[7] छै । श्री लक्ष्मीनारायणजी री आंण छै । ताहरा देवीदास कह्यौ—महाराज, मनै ठाकुरा री दुहाई मता देवौ । हू कांई कहू नही । राजा कह्यौ—तू क्यो नहीं कहै । ताहरा देवीदास कह्यौ—महाराज, आ वात मैं कही तौ इण घडी म्हारी देह छूट जामी । राजा अर साह दोनू दुखी होसी ।

---

[1]जन्मा [2]प्रकट हुआ [3]चिन्ह [4]आश्चर्यचकित [5]पढाने वाले [6]विना कहा [7]सौगन्ध ।

ताहरा राजा कह्यौ—थाहरी देह छूटसी तौ थाहरै वागे हू देह छोडीस। इनरो कहि ब्रहदभाण भारो लेनै संकळप घालियौ[1]। यू करता राजा दिम्नला[2], साहूकार दिमला आदमिया पाच सौ रो मरण रो सकळप हुवौ। नेम वातियौ। ताहरा देवीदास कह्यौ—तौ महाराज, गगासौरम माता नै ऊठ बहिर हुवौ।

राजा लारली जावता करि नै बहिर हुवौ। जाय पहुता। सगळा मिनान-सपाडो करै छै। इतरै श्री भगवन्तजी श्री लिछमीजी नै फुरमायौ—लिछमीजी, देखौ पलक दरियाव रो तमासो नीवडै[3] छै। ताहरा श्री लिछमीजी अरज कोवी—ओ सरब तमासो थाहरो हीज छै। पण अेक वडो इचरज छै—ये तौ अेक कौडो रा हुव दांन लेवौ छौ। अै तौ पाच सौ आदमी था निमित्त तय्यार हुवा छै। सकळप भरता यू कहै छै—आ देही श्री ठाकुरजी निमित्त छै। और इणा लारै आदमी सौ च्यार बीजा ही मरसी। ब्राह्मण गऊवा रो संकळप भरियौ सो पण कोई देवै नही। तैंरो पण प्रायचित[4] थांनै ही लागसी। आगै तौ इसो परिग्रह कदेई लगायौ न थौ। अवकै तौ टळनी दीसै न छै। अर तैरी साह नही करसां तौ भगतविछळ[5] विरुद्ध छै सो लजावसी। अर थे यू फुरमावौ छौ—जे म्हानै साच प्यारो छै तौ अै दोनू ही साचा झगडै छै। सांच ऊपर दोनू ही मरसी। ताहरा साच प्यारो कठामू रहसी। इसी तरह लिछमीजी भाति-भाति करि अरज श्री भगवान नै कोवी—अठै राजा ब्रहदभाण हजार बीस ब्राह्मण नै भोजन, गाया हजार दोय, हाथी, घोडा रो सकळप भरियौ। राजा कनकरथ पण ब्राह्मण हजार बीस, गाय हजार च्यार, धरती, खेडा, हाथी अर आपरी देह रो सकळप भरियौ।

इतरै मे देवीदास आपरै देह रो सकळप भरण लागौ। ताहरा राजा ब्रहद-भांण कह्यौ—तू ही काईक[6] पुण्य कर। तद देवीदास कह्यौ—के घर री पुण्य करूं? राजा रै घर रो पुण्य करू तौ साह वेराजी[7] हुवै। झूठो हुवौ तैंसू कैरै पुण्य कुण करावै। भगवान निमित्त पुण्य भगवान ही करावै। उणारी हमार तौ आईज इच्छा छै। इतरो विग्रह करावसी। इसा करुणा रा वचन कहि घणी दीनता करी। श्री ठाकुरजी रै उतारू चन्दण लगायौ। तुळछीदळ माथै मेलियौ। चरणाम्रत लियौ अर हमे वात पलक दरियाव री कही। ज्यू वांसे हुई तिका

---

[1]सकल्प लिया [2]पक्ष वाले [3]निपटता [4]प्रायश्चित्त [5]भक्तवत्सल
[6]कुछ न कुछ [7]नाराज

सरव कही। अर कह्यौ—हमे श्री भगवान करै सो होई। इतरो कह अबोलो[1] रह्यौ। जितरै ऊपरा सू श्री ठाकुरजी री अवाज हुई अर देवीदास ऊपर सुदरसण चक्र पडियौ सो दोय पिंड होय गया। दोनू अेक सरीखा दीसै छै। नाहरा ब्रहदभांण इसो तमासो देखि नै श्री भगवान निमित्त नमस्कार करि नै कहै—

दोहा

तूं भगवन्त अनन्त गति, निसतारण[2] नित भेव।
सम्पति गति गुभ सुख सुमति, दायक लायक देव ॥

सोरठा

भगवत तारी भीड, करुणा करि कीधी कृपा।
तक आया जो तीर, तिरिया तिकै ससार तट ॥

राजा इसी असतूती करी छै। अेक रा दोय सरीर हुवा था तिका मे अेक राजा कनकरथ रै हाथ सौंपियौ, अेक साह अजैपाळ रै हाथ सौंपियौ। बड़ो हरख, वडी खुस्याळी हुई।

राजा कनकरथ नै राजा ब्रहदभाण कह्यौ—कुवर नै म्हारी कुवरी म्हा दीवी। विवाह करनै पछै थानै सीख देवा। मुत्सद्दिया नै कहि डेरै रो जावतो करायौ। साह अजैपाळ घरै आय घणी खैरियत कीवी। वधाई वाटी। दान, पुण्य, भोजन ब्राह्मणा नै कराया। राजा कनकरथ पण सारा सहर रा ब्राह्मण जीमाया। गौ-दान री दक्षणा दीवी। राजा ब्रहदभाण पण सुभ लगन जोवाय, वडे हरख सू आपरी कुवरी परणाई। भगतां पाच तथा सात भली तरह सू करी। घणा चारण, भाट, मगत जणा नै राजी किया। घणी रग-रळियायत[3] हुई। राजा ब्रहदभाण घणे आडवर सू सीख दीवी। राजा कनकरथ कूच करि, पहले डेरै सूं वधाईदार बन्धुगढ नै मेलिया। फेर ही डेरा-डेरा सू कासीद मेलाया। यू करता पण राजा कनकरथ जाय पहुता[4]। वधुगढ वधाई वागी। नगर सारो हरखवन्त[5] हुवौ। राजा वन्धुगढ़ सौ कोस च्यार वाग माहे उतारिया। तै वाग सारा साहूकार अमराव साम्हा आया। निछरावळ हुई। वड़ो हरख हुवौ। सैदानी[6] वाजता राजा सहर भीतर आया। आगे सहर रा घर-

---

[1]चुप [2]निस्तार करने वाला [3]हसी-खुशी [4]पहुँचे [5]हर्षित [6]वाद्य।

वाट, वजार-हाट भली प्रकार सिणगारिया[1]। गुवाड-गुवाड़, घर-घर ऊपर लुगाया वधाई रा वधावा मागळीक गावै छै। हाथिया ऊपर रिपिया-मुहरा री थैली सू मूठी भरि-भरि उछाळै छै। घणै हरख सू महला दाखिल हुवा। परभात सू साह सुन्दरदास नै फुरमायौ—जितरा ब्राह्मण सहर देस मे तिका नै भोजन-दिखणा[2] देवौ। ताहरा सुन्दरदास सरव ब्राह्मण लाय जिमावै। ब्राह्मण जीमै छै। गळवा दे सरव ब्राह्मण संतोखिया। हिवै राजा कनकरथ, विचित्र कुंवर सुख सू रहै। वन्धुगढ रो राज करै। इसी तरह सू राजा कनकरथ रै, साह अजैपाळ रै, कुवर विचित्र अनै देवीदास रै श्री भगवांन सहाय हुवा, सुख-कल्याण हुवा, नौ सरव भक्तजन रै, सरव लोक-ससार मे कल्याण करै।

श्री भगवांन आसा पलक दरियाव छै।

पलक दरियाव री वात समाप्त।

---

[1]सजाये [2]दक्षिणा।

# सूरे खींवे कान्धलोत री वात

राठोड सूरो खीवो, कांधळजी रा वेटा, मोहिला रा दोहिता। सो वडा सूर, धीर-वीर राजपूत, चोसठ-आखडी-निवाहणहार[1], खाग त्याग पूरा काछ-वाच निस्कळंक[2], सरणाई-साधार[3], पर-भोम-पचायण[4], पार की छटी जागै[5], इण भात रा दातार जूंझार। सो इतरै गावा री ओपत—परसनेड, कोटडी, छतासर, लाछडसर, कीतासर, भूमासर, लालासर, आलसर, वीनासर—इतरा गांवां रो हासल खायजे। वाकी पैली वरती रो कीप धाडो आवै। खडेलो, मनोहरपुर, कामली, रेवासो, दांतो, झाडोद री पट्टी री दाळ आवै। पूनिये रै परगने मे हळ-गणत-आवै[6]। डीडवाणे रा साहूकारा री वरसोत आवै। परवतसर चौरासी मारोठ री दाळ आवै और च्यारूं पासा रो माल खायजे। वडा झोकाई[7]। दिल्ली सूं उरै-उरै मुलक रो धाडो हमेसा करै। मुलतान रै मारग रो धाडो आवै सो रात-दिन असवार ओठी[8] दौडवो करै। रैवारियां रा दो सौ ऊठ इणहीज काम ऊपर लागिया रहै छै। मीणा रा सौ ऊठ, पचास घोडा तिका इणहीज काम ऊपर रहै।

---

[1]चौसठ प्रतिज्ञाएं निवाहने वाले (विस्तार के लिए देखिये—राजस्थानी साहित्य सग्रह, पृष्ठ १६) [2]चरित्र (जितेन्द्रिय) और वचन से शुद्ध [3]शरणागत की रक्षा करने वाला [4]शत्रुओ की भूमि मे सिंह सदृश्य [5]दूसरो की विपत्ति मे सहायक [6]मुफ्त मे हल आते है [7]आतकवान [8]सुतर-सवार।

च्यारू तरफां रो माल आवै सो खावै, चूपटा कीजे, ओचूळा[1] व्है। साहा तीन सौ राजपूत तिका खाप-खाप रा सास्ता कन्है रहै। दोय सौ घोडा पायगा मांही रहै अर आडो ही दारगीर दोय सौ से कम नही। सौ ऊठ वड़ा जमायत का तबेले मे रहै। सो इण वार तौ ठाकुराई वधारी, गहराई पकडी। सखरो राजपूत, सखरो घोडो, सो हर भाति कर लीजे। सखरो हथियार लीजे, वकसीसा राजपूतां नू कीजे, पोसाखा दीजे। वरस दिन मे दोय सावा सारे ही लोग नू दरबार सू कीजे। अेक तौ दसराहे ऊपर आसोज में अर दूजो होळी री परभात फागण मे। सो पोसाक इसी हुवै जिकी मे सरदार रजपूत री अजाण नै गम नही पडै। सो इण भात सू साहिवो करै—

सूरो खींवो वीर अति, सोभाळो[2] दातार।
हीमत धारी मनगरा, हुवा न होणहार॥

पूठौ भारी रावजी श्री वीकोजी रो। ननिहाळ मोहिला रै सो भारी, तिण सू आसंग पण किही री नही पड़ै। पाधर रा वादसाह वड़ा भोकाई सो अेक वरस इहा गावा मे खड दो खड सो हुवौ।

अर राजूखा खोखर ढीगसर रहै, सोही पण मोहिलां रो दोहितौ। सगो ही मौसीहाई[3] भाई लागै। उण री पण वडी ही साहिवी[4]। ऊ पण वड़ो राजपूत, घणां भाइयां रो भाई, वडो सिरदार सो उण सू मिळणे री इच्छा करी। उठै घाण पण घणौ, तिण सू उठै री सूरत कर हालिया सो उठै जाय पहुंचिया। कोटड़ी आगै जाय पायडा छोडिया। भीतर नू खवर हुई। राजूखा दरबार मांही बैठो थौ सो सुणता ही वहोत राजी हुवौ। इतरा मे औ सरदार भीतर नू गया। राजूखां ऊठ साम्हो आय नै मिल्यौ। हाथ भाल विछायत ऊपर जाय वैठौ। सूरे नू हाथ भाल गादी ऊपर बैठायौ। खीवे सू घणी मनुहार कीवी पण उवौ गादी ऊपर नही वैठियौ। गादी सू ही लगतौ म्होडा आगे वैठियौ। राजूखां मनुहारा घणी करणे लागियौ। भाया वडी वात कीवी, मिळिया, मन मे मिळणे री घणी चाह थी। दिन पाच सात रहौ, वाता करस्या। आदमियां नू कहणे लागियौ—घोडा वाहरली कोटडी लेय जावौ। घास-पाणी, मांचा-मेखा रो जापतो करौ। सो आदमी घोडा नू लेय कर दरवाजा सू बाहर नीसरिया।

[1]मस्त [2]कीर्तिवान [3]मौसी का बेटा [4]हुकूमत।

राजूखा इहा सरदारा सू बाता करै छै। खीवे री कमर मांही सखरा चवदै तीर सो केसरिया कमरबध सू बधा छै। तिकारी भालोड[1] आगले पासे सू बाहर दीसै छै भळभळाट करती। इया नू खीवो सातवें दिन रै सातवें दिन ओपणी सू ओपणावै छै तीसू भळका मारै छै। राजूखा रै एक भतीजो आठ या दस वरसा रो छै। मुहडे लाड[2] लगायोडौ, वडो लाड कुमायौ। उणरो बाप कजिये मे काम आयौ थौ। तीसू उवौ टावर रात-दिन राजूखा कन्है रहै, भेळै जीम्है, दरवार मे खोळै माही सूतौ रहै। किही रै काधे चढै, किही रा हाथ खैचे, चपळता आसगगिरी करवो करै। सो लोग राजूखा री खुसामद रा पगा सहवो करै। टावर नै किही कहै-सुणै नही। सगळा हाथा ऊपर विनोद करावो करै। टावर लाडसू बडो अनीतौ[3]। उवौ राजूखा रै खोळै मे सूतो थौ। ज्यू ही खीवे रा भालका री चमक दीठी त्यू ही तुरत ऊठ उठै आय अजाणजखरो[4] होळै सी अेक तीर पकड़ खैच्यौ। सो तीर खैचता भाले सू कमरबन्धो बढ गयौ सो सारा तीर खळक नै पाखती पड़िया। इतरै मे खीवे रै हाथ मे कामडी[5] थी सो अपूठे हाथ सू वाही सो टावर कूकियौ। सो लोग दरवारी सारा हा-हा करि ऊठिया। टावर नू संभाळ लियौ। खीवो तीर सभाळ ऊभौ हुवौ। ताहरा सारा ऊठ ऊभा हुइया। राजूखा सूरे रो हाथ झाल कहणे लागियौ—टावर भोळो थौ, भला ही और पाच-सात लगावौ पण रीस मता करौ। पण खीवो तौ ऊठते ही जे वहिर हुवौ सो जाणे काळै सैनक पूछ दविया फुफकारा मारै त्यू ऊभौ-ऊभौ सूसाडा मारै छै, होठ भसै[6] छै। सूरो घणौ सयाणो[7] ठाकुर थौ सो राजूखा नै कहणे लागियौ छै—

खीवो रिसगारो[8] घणौ, हू समझाऊ जाय।
फिकर करो ना ठाकुरा, मन मंह धीरज लाय॥

सो सूरो खोवे कन्है आय कहणे लागियौ—

ना रिख करणौ है भलो, धीर धारिये चित्त।
भोळो टावर वेसमझ, ग्यान न वीरै चित्त॥

तीसू हमे डेरै हालौ। खीवो कही—

---

[1]तीर के आगे का हिस्सा [2]प्यार [3]बदमाश [4]अचानक ही [5]बेत [6]काटता है [7]सयाना [8]गुस्से वाला।

भाला रे दरबार मे, रहणो वाजिब नांहि ।
पांणी नर ई ठाव पर, मैं पीऊं इण नांहि ॥

अठै रह कासू वफादारी लेवस्यां । हालो गग हालां । सो सूरो इनडो इण सीदि रो दीनो, जे नगा सू विकार पैदा हो विगाड़ करै । जद सूरो हाट भाल सेव वहिर हुवो सो दरवाजे जाता राजूखा रा आदमी, गुलाडी-परवाण आय पहूंचिया । रावळ श्री कायळजी री सोगन[1] दिरा मना गहिया । पूठै न राजूखा आइयौ, हाथ भाल कही—अेक दोय दिन रहू पछै नटि जाज्यो, नहीं तो आज रात रह परभात रा चट जाज्यो । मिजमानी जीम जावजे । इण तरह मता जावां । तद सूरो तो घणी ही जाणी जे राजूखा भतीजां सरदार इतरी आजोजी-नोहरा करै छै तो टिकणो वाजिब छै पण सीवो अडायत[2] सूरो सो रहै नही । तद राजूखा कही—इब नाराज होय म्हारी विगो घोड़ियां काडस्यौ[3] । सूरो आडी वातां घात आफत टाळी । पण दरवाजे माहे कच करतां अेक घडी लागी । सो दरवाजे रै अेक गहभे राजूखा री नवारी री घोड़ी खड़ी, सो चंवर ढाल ऊभी छै । पगा माही सवा मण लोह री गटी[4] छै । चाकर रा मांचा दोनू पासे छै । सो घोडी नू सीवो रयांत कर दीठी—इसी दूसरी घोडी मुलक मे नही । जैसो ही डील, जैसो ही रूप, जैसो ही पोत, मही जैसो ही वळ, जैसो ही कुम्मैत रग, वाळी गाठा सो पिरथवी रूप कच्छ री नीपनी, दीणोद रै मठरा जोगी रै घर री । सो ककडियाळा रै जाग जोगी नू घोडी दीवी थी । तेरै पेट री उठै घोडी सूवर[5] आई थी सो जोगिया कन्है राजूखा रा आदमी मोल लाया था । रिपिया हजार ठेट देय लाया था । घोडी इसी नीवडी सो मांणस कासू तारीफ करे, घोडी री तारीफ सूरज करै । इसी घोडी सो तीनू सीवो रयांत कर दीठी । सीवे री नजर घोडी माही गड गई ।

अै सरदार राम-राम कर घरै आया । राजूखां दरबार जाय कर वैठियो । भतीजे रै तावे लोग था तिकां ऊपर रीस करणे लागियो, जे इसा बेवकूफ टावर नू दरबार मांही ल्यायौ जे तौ नीमडी[6] पण इब फेर दरबार मे मना लावज्यो ।

सूरो सीवो घर आय पहुंचिया जद सीवो कही—भाभाजी, एक घोडी म्हिये रे

---

[1]सौगन्ध [2]अड़ने वाला [3]निकालोगे, चुराओगे [4]स्याही लिये लाल रग [5]गर्भ सहित [6]निवटी ।

दरवाजे माही खडी थी सो आप दीठी कै नही ? सूरे कही—दीठी तौ सही पण विसेस ख्यांत नही कीवी। खीवो कही—घोडो मैं नीका दोठी। थे तौ वाता रै घमझोळे मांही था, पण हू दीठी थी। घोडी पिरथी रो रूप छै। इसी घोडी माझ माही नही। सो आ घोडी तो हर भात कर ही मगवाणी। इसो ही कोई आंपणी परघे रै मांही छै जे इण घोडी नै लेय आवै। तद भूवर नांम अेक मीणो थौ सो उण कही—ठाकुरां, जे घोडी लेय आऊ तौ कासू इनाम पाऊ ? तौ सूरो कही—तू कहसी सो देस्या। भूवर कही—खरची दिरावौ। ताहरा साठ रिपिया दिराया सो पल्ले वांध, अतीत रो भेग[1] धर वहिर हुवौ सो ढीगसर जाय पहुचियौ। तळाव ऊपर जाय वैठियौ, पगा रै पट्टा वाधिया, मोकळी[2] हळद लगाय नीम रा पत्ता लेय वैठौ। दोनू पग वांधिया दिन अेक तौ वैठो रहियौ। वीजे दिन राजूखां री पायगा रा घोडा पाणी पीवणे नू आया। चाकर चढिया छै सो घोड़ां नू पाणी पाय सपडाय[3] इण कन्है आय'र वैठिया, हुक्को पीयौ। कहणे लागिया—स्यामी, थारे पगां रे कासूं हुवौ ? तद उण कही—वावाजी वाळिया छै, महिना दोय मरता नूं हुवा। जद इहां चाकरां कही—तू गांव मांही हाल, तौनू उठै राखस्या, खाणे नू देस्या, पाटा वांधस्या, थारो जापतो जे करस्या। सुण कर भूवर कही—गाव माहीं तौ हू कोई आऊ नही। म्हारे झाडे री मुसकिल, वीजो तळाव पर पाणी रो निवास छै, कोई नीम उतार दे, कोई हळद तेल आण देवै, पाळ रै नीचै हूं झाडे फिर आऊं। सो अठे ही अेक झोपडी वांध देवौ तौ पड़ियौ रहू, थानू असीस देऊं। तद वीजे दिन चाकरां घोडा रा चारा रा पूळा केही खूटा लगाय दिया। झूपडो वांध दियौ। रोटी टुकडो आण के देवै सो ऊचो राखे, मेल्है। रात रा आपरो नाणो भाज, आटो, घी, सकर आण चूरमो कर खावै अर वाकी रो परसात रै पगा ऊचो मेल्ह कर राखै। तम्वाखू मोकळी डावी भरी रहै। चाकर घोडा नू पाणो पाय, न्हवाय आय वैठा-वैठा तम्वाखूडा पीवै, गल्हा करवो करै, अमल-तम्वाखू खाणे नू मोकळो आण देवै सो महिना अढाई उठै इण तरै रहियौ। अेक दिन पाछला पहर रा चाकर चंवर ढाल री गट्टी खोल, कायजे कर, च्यार जामा कर, असवार होय, तळाव सपडावण नू ल्यायौ। सो घोडी उछळती, लाहा भरती आवै छै सो जाणै आकास नू ही ठोकरा मारती आवै छै। सो चाकर आय इणरी झोपडी कन्है होकारौ[4] कियौ। च्यारू पग

---

[1]भेष [2]काफी [3]स्नान करा कर [4]आवाज।

घोडी इसा रोपिया जाणजे मेखा[1] गाड़ी। चाकर उतर घोडी नू ठंडी घाली, घडी एक बैठो वातां करी। तद इण स्यामी पूछियौ—जे बावाजी आज तौ दूजो घोडो लाया छौ। ओ घोड़ो तौ आगे कदे लाया नहीं था। तद चाकर कही—घोडो नही आ घोडी चवर ढाल छै। खान रै सवारी करणे री खास घोड़ी छै। तौ स्यामी कहो—बावा हम क्या जाणे, हमारे तौ घोड़ा घोडी सगळा[2] इकसार[3] छै। दीने तौ आछी छै। चाकर घोडी नू ठंडी घाल तळाव माही लेय वडियौ, पांणी पायौ, पाछै हाथ लगाय अव्वल तरह सू संपडाई। संपडाय बाहर आण खडी कीवी। वाग[4] स्यामी नू झळावणे[5] लागियौ—जे थे वाग झाले रहौ तौ हू सापड़ू। स्यामी कही—ना बावा, हू लूलो-लंगड़ो, मोनूं मार नाखै। तू थारो नू जाय वाथ आ, पछै सांपड जे, चाहे सुवारे सापडजे, म्हारी तौ आसग नही। चाकर कहो—देख तौ सही, घोड़ी निपट सूधी छै। तोनूं धक्को ही जे नही देवै। तद स्यामी कही—बावा आ घोडी मोनूं घीस ले जाय। आगै तौ मरियौ मो पडियौ ही छूं, इब और क्यू मारै छै? तद चाकर घोडी च्यार जामे कर स्यामी नू वाथ भर उठाय घोडी पर बैठायौ नो स्यामी हाय-हाय कूकणे लाग्यौ। कहणे लाग्यौ—जे मोनू मारै ही तौ हाथ सू मार, तरवार सू मार, पण कुमोत क्यूकर मारै छै। पण चाकर अेक नही सुणी। चट वाग झलाय जाय तळाव में पडियौ और सनान करणे लागियौ। इतरे दिन पाछलो घडी अेक आ रहियौ।

उण पाणी में डुवको मारी। इण घोडी नू लात लगाई॥

ऊ नीसर जावै तौ घोडी नही दीसी। जद नीसर दौड पाळ चढियौ सो देखै तौ घोड़ी अजमेर सांम्ही जावै छै सो खेह रो कुळियौ[6] दीसणे-लागियौ। तद चाकर घबराय दौड कर दरबार माही आयौ, खान नू अरज करी—हजूर, घोड़ी नूं स्यामी लेय गयौ। सगळो दरबार रो लोग हा-हां करणे लागियौ। घोडा नू जीण कराणे लाग्या। खान कहो—क्यू घोड़ा मारो छौ, उणनू कोई पहुंचे ही नही। हमे खबर मगाबो सो जिणरी जायगा गई हुवै, उणसू ही कजियो करस्या। चाकर नू पूछी—किसी तरफ वो घोडी लेय गयौ छै। तद चाकर कही—अजमेर साम्हो गयौ।

उठी भूधर कोस दोय जाय दिखणाधू पाछी वाळी सो रात-रात कढ, घडी

---

[1]कीलें [2]सभी [3]अेकसी [4]लगाम [5]पकडाने [6]धूल का गोटा।

च्यार दिन चढता परसनेउ श्रायौ। खीवे सू श्राय मुजरो कियौ। बहोत राजी होय खीवो ऊठ वाथा भर कर मिळियौ। सूरे कन्है लेय गया सो सूरो पण घणौ राजी हुवौ। इनाम माही गाव दियौ, भाई कहणे लागिया। खीवा श्रापरा पोसाक, कडा, मोती उतार कर राजी होय इनाम मे दिया। खीबो श्राप घोडी ऊपर चढ कर फेरी सो जांणै इब[1] हाल ठाण पर खोली छै। लाहा च्यार पाच भर हाथ पचास रै परै जाय ऊभी रही। सूरेजी श्रेक सौ रिपिया घोडी ऊपर निछरावळ कर गरीब फकीरा नू बाटिया। घोडी नू पायगा मे वधाई। सवा सेर घिरत, दोय सेर चीणी खाड, च्यार सेर गेहू रो श्राटो परभात रा, श्रायण री दस सेर चावळा री खीचड़ी, श्रेक सेर घिरत इतरी मोताद नित की करदी। मसालो वत्तीसो कराय थैलो भर राखियौ सो परभात दिन ऊगियां पहला ही दीजै। इण भात घोडी रो जावतौ कर दियौ। राजूखा रातो-रात दोय-दोय माणस दिसा दिसी मेलिया। अजमेर कान्ही गया तिका तौ चौरासी सू लेय मेवाड़, खारी रो ढाहो, वून्दी, माळवो सारो जोयौ। श्रेक जोडी ढूढाड, मथराजी, श्रागरो पूरब दिसली गगा पार ताई जोइयौ। श्रेकण जोडी मारवाड़ सू लगाय गुजरात कच्छ तक श्राखा मडळ तांई फिरिया। जोडी श्रेक पस्चिम दिसा जयसलमेर थटो मुलतान सू लाहोर माही कर श्राया पण घोडी री कठै ही सुध नही हुई। महिना सात श्राठ मे सारै फिर श्राया। रिपिया सात श्राठ सौ खरच रा खाय, पाछा श्राय खान नू कह्यौ—जे घोडी कठै पाई नही। सोध पण नही हुई। खान इसी खबर सुण बहोत बेदिलगीर हुवौ। श्राज तक तौ पिंड[2] मे जोस थौ। जठै कठै खरी होसी उठै लड़णे वाळी जायगा तौ लडस्या-भिडस्या। बीजी ही जायगा छै तौ चोर लगायस्या सो श्राज सारो गरब गळियौ[3]। श्राकास मे तौ कोई चढ ही नही गई। छै तौ जमी रै ही ऊपर पण अजळ-दाणोपांणी। साई री इसी ही रजा छै। इत्र कहि वेंटो वरस बीस रो कन्है वैठो थौ तिणरा सिर ऊपर श्रापरा सिर ऊपर सू पाघ उतार मेल्ह दीवी। कन्है दुपट्टो थौ तीनू फाड गळे मे घाल फकीरी लोवी। सगळा नौकर, कामदार अरज करी—फेर परगने ठावा माणस मेल कर पतो लगास्या। हर भात खबर लेय श्रावसी। खान साहिब खमा करौ, इसी क्यूकर विचारौ। श्रौर जे घोडो मर गई छै तौ ठावी

---

[1]श्रभी [2]शरीर [3]गर्व समाप्त हुश्रा।

